❀ णमो सुअस्स ❀

जैनशास्त्रमाला -पञ्चम रत्नम्

# श्री विपाकसूत्रम्

## संस्कृत-च्छाया-पदार्थान्वय-मूलार्थोपेतम्

### आत्मज्ञानविनोदिनीहिन्दीभाषाटीकासहितं च

— अनुवादक —


श्री वर्धमान स्थानकवासी जैन श्रमणसंघ के आचार्यप्रवर जैनधर्मदिवाकर, जैनागमरत्नाकर,

साहित्यरत्न परमपूज्य **श्री आत्मारामजी** महाराज के सुशिष्य

**श्री ज्ञानमुनि जी**


— संशोधक —


संस्कृतप्राकृतविशारद पण्डितरत्न श्री हेमचन्द्र जी महाराज


— प्रकाशक —


जैनशास्त्रमाला कार्यालय

जैन स्थानक, लुधियाना (पंजाब)



प्रथमावृत्ति १००० 
महावीराब्द २४८० 
विक्रमाब्द २०१०





लागत १०) 
धर्मप्रचारार्थ— 
मूल्य ६)

प्रकाशक—
जैन शास्त्रमाला कार्यालय
जैन स्थानक, लुधियाना
(पंजाब)

प्राप्तिस्थान—
१—जैनशास्त्रमाला कार्यालय
जैन स्थानक, लुधियाना (पंजाब)
२—लाला गूजरमल प्यारेलाल जैन
चौडा बाजार, लुधियाना (पंजाब)



मुद्रक—
१—सैण्ट्रल इलैक्ट्रिक प्रैस
निज़ाम रोड, लुधियाना

२—बाग इलैक्ट्रिक प्रैस
लालूमल स्ट्रीट, लुधियाना.

## ❁ महामहिम श्री स्वामी शालिग्राम जी महाराज ❁



(चित्र केवल परिचय के लिए है)

| | | |
|---|---|---|
| जन्म सम्वत् १९२४ | दीक्षा स० १९४६ | स्वर्गवास स० १९९९ |
| भदलवड (पैप्सू) | खरड (अम्बाला) | लुधियाना (पंजाब) |

पूज्यपाद, सद्गुणरत्नाकर, बालब्रह्मचारी, पुनीतचरित्र, मुनिपुङ्गव, परमतेजस्वी, परमयशस्वी, ज्योतिर्विद्, प्रवर्तकपदविभूषित, सघहितैषी, परमसयमी, आदर्श मुनिराज, स्वनामधन्य, क्षमाश्रमण श्री १००८ श्री स्वामी **शालिग्राम** जी महाराज की सेवा मे ससम्मान—

# समर्पण

**आप** श्री ने मुझ बाल पर जो अनुपम उपकार किये हैं, उन्हे अक्षरों मे व्यक्त करने को यह लेखनी असमर्थ है। ससार के समस्त धर्मों से विशिष्ट, विलक्षण अथच प्रामाणिक जैनधर्म को प्राप्त करने का पुनीत अवसर यह अनुचर आप के ही मगलमय अमृतोपदेशों से उपलब्ध कर सका है। अधिक क्या इस द्विपद जन्तु को साधुता के पथ का पथिक बनाने का श्रेय भी आप ही को है। आप श्री ने इसे अन्तर्जगत को आलोकित करने वाले शास्त्राभ्यास जैसे दिव्य आलोक के दान देने का अनुग्रह किया है। आप श्री के उपकारों की कहा तक गणना की जाए? वे सख्या की परिधि से बाहिर हैं। आप श्री के उपकारों से उऋण होने मे यह अनुचर तनिक भी समर्थ नहीं है।



आप के उन संस्मरणीय उपकारों का ही आभार मानता हुआ आप का यह चरणदास श्री विपाकश्रुत की "आत्मज्ञानविनोदिनी" नामक यह हिन्दीभाषाटीका आप श्री की सेवा में सादर समर्पण कर रहा है। कृपया इसे स्वीकार कर दास को कृतार्थ करने का अनुग्रह करते हुए भविष्य मे भी इसी भाँति जैन आगमों के अनुवाद करने की शक्ति प्रदान करें।

प्रार्थी—

—ज्ञानमुनि

# महामहिम मुनिराज श्री शालिग्राम जी महाराज

[जीवन और साधना की एक झाँकी]

——.०——

पूज्यपाद प्रात स्मरणीय गुरुदेव **श्री शालिग्राम जी महाराज** का जीवन एक आदर्श जीवन था।

पजाब (पैप्सू) के भदलवड गाव मे आप का जन्म हुआ था--संवत् १६२४ मे। पिता श्री कालूराम जी वैश्य-वश के मध्यवित्त गृहस्थ थे। माता मीठे स्वभाव की एक मधुरभाषिणी महिला थी। दोनो ही सहज-शांतिमय और छल-प्रपचहीन जीवन बिताते थे। आर्थिक स्थिति साधारण थी, परन्तु सतोप और धैर्य जैसे अद्वितीय रत्नो के मालिक वे अवश्य थे।

- कालूराम जी तीन पुत्रो के पिता हुए।

हमारे महाराज जी उन मे से मझले थे। शैशवकाल मे ही आप का नाम शालिग्राम पडा और समूची आयु आप इसी नाम से प्रख्यात रहे। उन दिनो किसे पता था कि आगे चल कर यह वालक एक विरक्त महात्मा के रूप मे सर्वत्र प्रसिद्धि प्राप्त करेगा ?—वहुतेरे इस से पथप्रदर्शन पाएगे ?

छ वर्ष की आयु मे वालक शालिग्राम को अपने गाव की ही पाठशाला मे दाखिल कर दिया गया। विद्याग्रहण करने मे आप आरम्भ से ही दत्तचित्त रहे पहले अक्षराभ्यास, फिर आरभिक पाठावली का अध्ययन।

पढाई का क्रम इस प्रकार आगे चला। शालिग्राम जी वचपन की परिधि पार कर के किशोरावस्था मे आ पहुचे।

जैसे जैसे उम्र वढती गई, ज्ञान और अनुभूति के दायरे भी उसी तरह वढते गये। शालिग्राम की अन्तर्दृष्टि पाठ्यपुस्तको अथवा अध्यापको एव सहपाठियो तक ही सीमित नहीं रह पायी। वह अपने आप भी वहुत कुछ सोचा करते।

प्रकृति उन की उस उच्छृखल आयु मे भी कोमल ही थी। राह चलते समय यदि कोई कीडी पैर के नीचे आ जाती तो शालिग्राम की अन्तरात्मा हाय-हाय कर उठती, स्नायुओ का स्पदन रुक सा जाता। गाडी मे जुते वैल की पीठ पर चावुक पडने की आवाज सुनकर उन का हृदय कापने लगता। अपनी उम्र के दूसरे लडको पर मा-वाप की पिटाई पडती तो हमारे चरित्रनायक की आखो के कोर गीले नजर आते। लडको का स्वभाव चचल होता है—मन चचल, आखे च चल, कान और होठ चचल, हाथ-पैर चचल! दिल और दिमाग चचल! परन्तु शालिग्राम अपनी चपलताओ पर काबू पा गये थे। इन के मु ह मे कभी दुर्वाच्य नहीं निकलता था! खेल के समय भी कुत्ते या वछडे को या साथी को कंकड फेंक कर इन्हो ने कभी मारा नहीं होगा!

वुद्धि वडी तीव्र थी, पढ़ने मे जी खूब लगता था। शेप समय मा-वाप की आज्ञाओ के

पालन में और साधुओं-संतों की परिचर्या में बीतता था। अध्यापक और पास-पड़ोस के बड़े-बूढ़े लोग भी शालिग्राम को आदर्श बालक मानते थे। उन के लिए सब के हृदय में समान स्नेह था।

समझदार और योग्य जान कर पिता ने शालिग्राम को धंधे में लगा लिया। धंधे में वह लग तो गये लेकिन पढ़ाई का जो चस्का पड़ गया था नहीं छूटा। स्वाध्याय और संतों की संगति अवकाश का समय वह इन्हीं कामों में लगाते। आगे चल कर ज्योतिष से उन्हें काफी दिलचस्पी हो गई थी। यह अभिरुचि शालिग्राम जी महाराज के जीवन में हमने अंत तक देखी है।

माता और पिता ने विवाह के लिए तरुण शालिग्राम पर बेहद दबाव डाला, परन्तु वह टस से मस नहीं हुए। इस विषय में उन्हें साथियों ने भी काफी-कुछ समझाया-बुझाया, लेकिन शालिग्राम जी ब्रह्मचर्य-पालन के अपने संकल्प से तिलमात्र भी नहीं डिगे।

पीछे एक अद्भुत घटना घटी। शालिग्राम कहीं से वापस आ रहे थे।

साथ में और कोई नहीं था, भाई था। रास्ते में श्मशान पड़ता था।

वहां संयोग से उस समय एक चिता जल रही थी।

दोनों भाई चिता के क़रीब से गुजर कर आगे बढ़े

फिर एक अजीब-सी आवाज आने लगी सू सू सू सू, फू फू फू फू ऐसा प्रतीत हुआ कि चिता के अंगारे उन दोनों का पीछा कर रहे हैं। आगे आगे दो तरुण पथिक और उनके पीछे पीछे चिता के अनगिनित अंगारे!! आगे आगे जीवन और पीछे पीछे मृत्यु!!!

शालिग्राम इस से जरा भी नहीं घबराये। अपने हृदय को उन्हों ने बे-काबू नहीं होने दिया।

भाई लेकिन बुरी तरह डर गया था। उस के हाथ-पैर तो कांप ही रहे थे, कलेजा भी मुंह को आ रहा था। चला नहीं जाता था उस से। स्थिति बड़ी विषम हो गई थी

आखिर शालिग्राम जी भाई को घर उठा लाये।

कुछ दिन बाद शालिग्राम ने अपने दूसरे भाई के मुंह पर मक्खियां भिनभिनाती देखीं वह समझ गये कि अब यह भी नहीं जीएगा।

इन घटनाओं का ऐसा गहरा प्रभाव पड़ा कि शालिग्राम को अपने पार्थिव शरीर के प्रति घोर विरक्ति हो गई।

अब शीघ्र से शीघ्र साधु हो जाने का संकल्प उन्हों ने मन ही मन ले लिया।

२० वर्ष की आयु थी, समूचा जीवन सामने था।

मसें भींग रहीं थी यह विशाल और विलक्षण संसार उन्हें अपनी ओर चुमकार रहा था, पुचकार रहा था बार बार।

सौभाग्य से उन्हें महामहिम वयोवृद्ध श्री स्वामी जयरामदास जी महाराज की शुभ संगति प्राप्त हो गई। महाराज जी ने इस रत्न को अच्छी तरह पहचान लिया। पहुंचे हुए एक सिद्ध को एक साधक मिला।

अन्ततो गत्वा संवत् १९४९ में खरड़ (जि० अम्बाला, पंजाब) में श्री शालिग्राम जी ने जैन-मुनि की दीक्षा प्राप्त की। उक्त श्री स्वामी जयराम दास जी महाराज ही आपके दीक्षागुरु हुए।

तत्पश्चात् आप का अध्ययन नये सिरे से आरम्भ हुआ।

थोड़े ही समय मे आपने आगमों का अनुशीलन पूरा कर लिया। मन, वचन और कर्म—सभी दृष्टियों से शालिग्राम जी भगवान् महावीर की अहिंसक एव परमार्थी सेना के एक विशिष्ट क्षमतासपन्न सैनिक बन गए।

आपके अंदर सेवा-भावना तो बिल्कुल अनोखी थी। चाहे छोटी उम्र के हो, चाहे बडी उम्र के—सभी प्रकार के साधु आप की सेवाओं के सुफल प्राप्त करते रहे। क्या रात, क्या दिन, और क्या शाम, क्या सुबह बीमार साधुओ की परिचर्या मे आपको अपने स्वास्थ्य-अस्वास्थ्य का ध्यान नहीं रहता था।

आचार्य **श्री मोती राम जी महाराज** और गणावच्छेदक **श्री गणपति राय जी महाराज** की सेवा मे आपके जीवन का पर्याप्त काल व्यतीत हुआ।

जैनधर्मदिवाकर, आचार्यप्रवर हमारे महामान्य शिक्षक **पूज्य श्री आत्मोराम जी महाराज** आपके ही शिष्य है।

इन पूज्य श्री को देखकर हमे प्रात स्मरणीय उन श्री शालिग्राम जी महाराज के अनुपम व्यक्तित्व का कुछ आभास अनायास ही मिल जाता है। कबीर ने कहा है—

निराकार की आरसी, साधो ही की देह।
लखो जो चाहे अलख को, इन मे ही लखि लेह॥

और मै तो परमश्रद्धेय श्री शालिग्राम जी महाराज के ऋणो से कभी उऋण हो ही नहीं सकता। आपकी कृपा न हुई होती तो इन आखो के होते हुए भी मे आज अंधा ही रह जाता। त्याग और विराग के इस महा मार्ग पर आप ही मुझे ले आये पूज्य श्री आत्माराम जी महाराज "जीवित विश्वकोष" कहे जाते है, इन का अन्तेवासित्व मुझ मन्दमति को आप की ही अनुकपा से हासिल हुआ, अन्यथा मै आज कहा का कहां पडा रह जाता।

महाराज जी के अतिम दिन लुधियाना मे ही बीते। कई एक रोगों के कारण आपकी अतिम घड़िया बड़ी कष्टमय गुजरीं। पर महाराज की आतरिक शाति कभी भंग नहीं हुई, मनोबल हमेशा अजेय रहा। इन का अतिम क्षण प्रशांत धीरता का प्रतीक बनकर आज भी इन आखो के सामने मौजूद है—

नोदेति, नाऽस्तमायाति, सुखे दुःखे मुखप्रभा।
यथाप्राप्ते स्थितिर्यस्य, स जीवन्मुक्त उच्यते॥

इस प्रकार आप एक जीवन्मुक्त महात्मा थे। आप का शरीरान्त सवत् १९९६ मे हुआ। उस समय आप की सेवा मे श्रीवर्धमानस्थानाकवासी श्रमणसघ के आचार्य परमपूज्य गुरुदेव प्रात स्मरणीय श्रीआत्माराम जी महाराज और इन की शिष्यमडली, मत्री परमपूज्य श्री पृथ्वी चन्द जी म०, गणी श्री श्यामलाल जी म०, कविरत्न श्री अमरचन्द जी म० आदि मुनिराज भी उपस्थित थे।

—ज्ञान मुनि

# प्रकाशकीय निवेदन

जैन शास्त्र प्राकृत भाषा में है। प्राय साधुसमाज ही इसे पढ़ता या पढ़ाता है। गृहस्थसमाज प्राकृत भाषा का जानकार न होने के कारण प्राय शास्त्रों में प्रतिपादित जीवननिर्माण के महान् तत्त्वों के बोध से वञ्चित ही रहता है। अत हमारे मन में यह विचार उत्पन्न हुआ कि जैनागमो का हिन्दी भाषा में अनुवाद होना चाहिए। अनुवाद भी इतना सुन्दर, सरल एव सरस हो कि हिन्दी का साधारण जानकार व्यक्ति भी उससे बोध प्राप्त कर सके। इस कार्य के लिये शास्त्रों के मर्मज्ञ किसी विद्वान मुनि के सहयोग की आवश्यकता थी। सौभाग्यवश हमें श्री वर्धमान स्थानकवासी श्रमणसघ के आचार्य जैनधर्मदिवाकर साहित्यरत्न जैनागमरत्नाकर परमपूज्य श्री आत्माराम जी महाराज का मधुर सहयोग प्राप्त हो गया। आचार्य श्री जी ने इस पुण्यमय आगमसेवाकार्य में सहयोग देने का हमें पूरा विश्वास दिलाया। बस फिर क्या था ? आचार्य श्री के आशीर्वाद से काम चालू कर दिया गया।

हम नहीं समझ पाते हैं कि आचार्य श्री जी महाराज के चरणो में किन शब्दो में अपनी कृतज्ञता प्रकट करे ?, आचार्य श्री जी ने हमारी समाज पर हिन्दी भाषा में नया चिन्तन प्रदान करने का जो महान अनुग्रह किया है उस के लिए हम आचार्य श्री के सदा ऋणी रहेंगे।

हम ने जो ऊपर अपने विचारो का प्रदर्शन किया है, उन्हे कार्यरूप में परिणत हुए लगभग १८ साल हो चुके हैं। उस समय हिन्दी का क्षेत्र व्यापक नहीं था किन्तु भारत के स्वतत्र होने के अनन्तर आज तो हिन्दी भाषा ने राष्ट्रभाषा का उच्च स्थान प्राप्त कर लिया है। परिणामस्वरूप अब हिन्दी भाषा किसी प्रान्त या जाति की भाषा न रह कर समूचे भारत की भाषा बन गई है। ऐसी दशा में हिन्दी का प्रचार एव प्रसार व्यापक होना स्वाभाविक ही है। अब हिन्दी में साहित्य के सभी तत्त्व अपना उचित स्थान प्राप्त करते जा रहे हैं। हिन्दी किसी भी दृष्टि से अब अपूर्ण नहीं कही जा सकती। हिन्दी की इस परिपूर्णता से आज उसकी लोकप्रियता पहले की अपेक्षा दिन प्रतिदिन बढ़ती जा रही है। अत हिन्दी में प्रकाशित साहित्य ही आज अधिकतया लोकभोग्य हो सकता है, इस तथ्य से इन्कार नहीं किया जा सकता।

जैन शास्त्रमाला कार्यालय को स्थापित हुए १८ वर्ष हो चुके हैं। यह कार्यालय आगमो के प्रकाशन में दिन प्रतिदिन उन्नति एव प्रगति करता जा रहा है। यह हमारे लिए सन्तोष एव हर्ष की बात है। शास्त्रमाला ने सर्वप्रथम श्री दशाश्रुतस्कन्ध सूत्र का प्रकाशन कराया था। जैनसमाज ने उस का आशा से बढ़कर सम्मान करके हमें पर्याप्त प्रोत्साहित किया। परिणामस्वरूप शास्त्रमाला श्री अनुत्तरोपपातिकदशा, श्री उत्तराध्ययन सूत्र (तीन भाग) तथा श्री दशवैकालिक सूत्र के अनन्तर श्री विपाक सूत्र का प्रकाशन कराने में भी सफल हो सकी है। आर्थिक विषमता एव असुविधा होने पर भी शास्त्रप्रकाशन करते रहना जैन शास्त्रमाला कार्यालय का ही काम था। हर्ष का स्थान है कि शास्त्रमाला अपने उद्देश्य की पूर्ति में आशातीत सफलता प्राप्त करती जा रही है।

शास्त्रों के प्रकाशन का श्रेय हमारे शास्त्रमाला के प्रबन्धको की अपेक्षा उन दानी सज्-

नुभावों को अधिक है जिन के सत्प्रयास एवं धन के सदुपयोग से शास्त्र प्रकाशित हो सके हैं। धन के स्वामी तो लाखों मिल सकते हैं किन्तु धार्मिक कार्यों में धन लगाने वाले कोई विरले ही होते हैं। हमें प्रसन्नता है कि वर्षों से शास्त्रमाला कार्यालय दानी महानुभावों के पुण्यमय मधुर सहयोग से आगमसेवा का लाभ उठाता आ रहा है।

जैन शास्त्रमाला कार्यालय के सदस्य को ६२५ रुपये देने होते हैं। इन रुपयों द्वारा शास्त्रों का प्रकाशन होता है। प्रकाशित शास्त्र शास्त्रमाला द्वारा बेचे जाते हैं। शास्त्रविक्रय से प्राप्त धन द्वारा पुन शास्त्रों का प्रकाशन किया जाता है। शास्त्रमाला के ये सभी काम व्यवस्थित तथा नियमबद्ध किए जाते हैं।

शास्त्रमाला द्वारा प्रकाशित शास्त्रों का कितना सम्मान हुआ और वे कितने लोकप्रिय बने? इस का उत्तर सक्षेप में इतना ही दिया जा सकता है कि जिस काम का आरम्भ आठ व्यक्तियों में हुआ था, आज उस में ५८ व्यक्ति अपना सहयोग दे रहे हैं, जिनमें कई एक बहिनें भी हैं। सदस्यों की संख्या का बढ जाना ही शास्त्रमाला की लोकप्रियता का एक ज्वलन्त उदाहरण है। शास्त्रमाला के सदस्यों के पवित्र नाम नीचे की पंक्तियों में दिए जाते हैं—

१ श्री खजाञ्चीराम जी जैन, लाहौर वाले, प्रोपराइटर– मेहरचन्द लक्ष्मणदास, कूचा चेला दरियागञ्ज, देहली।
२ स्वर्गीय श्री आशाराम जी जैन कसूरवाले।
३ स्वर्गीय श्री सन्तलाल जी जैन, प्रोपराइटर– ला० मल्लीमल सन्तलाल जैन चौड़ा बाजार लुधियाना।
४ श्री सोहनलाल जी जैन, प्रोपराइटर– ला० मिट्ठीमल बाबूराम जैन, चौड़ा बाजार लुधियाना।
५ स्वर्गीय बाबू परमानन्द जी वकील कसूर वाले।
६ श्री गोपीराम जी प्रोपराइटर– कन्हैयालाल वृजलाल, डब्बी बाजार, होशियारपुर।
७ स्वर्गीय श्री रोचीशाह जी जैन, रावलपिंडी वाले।
८ स्वर्गीय श्री तेजशाह जी रावलपिंडी वाले।
९ श्री शालिग्राम जी जैन, जम्मू।
१० श्री बख्शीराम चिमनलाल जी जैन, जनरल मर्चैंट्स लुधियाना।
११ श्री नन्दलाल जी जैन, दलाल, लुधियाना।
१२ ,, बूमीराम एण्ड सन्स, जालन्धर छावनी।
१३ ,, मंगलसेन रोशनलाल जी जैन, भटिण्डा।
१४ ,, लद्धेशाह जी जैन लाहौर वाले, सदर बाजार देहली।
१५ ,, तेलूराम जैन, ठेकेदार, जालंधर छावनी।
१६ ,, हुकुमचन्द जी जैन, प्रोपराईटर– जैन साइकल कम्पनी, घण्टाघर लुधियाना।
१७ ,, रामजीदास जी जैन, प्रोपराईटर– नौहरियामल रामजीदास, लोहे वाले, मालेरकोटला।
१८ बहिन देवकी देवी जी जैन, प्रिंसिपल- जैन गर्ल्ज हाई स्कूल, लुधियाना।
१९ श्री बलायतीराम जी जैन, प्रोपराईटर– मय्याशाह एण्ड सन्ज, रावलपिंडी वाले, न्यू देहली।
२० श्री सावित्री देवी जी जैन, सुपुत्री-ला० मुन्शीराम जी जैन अर्जीनवीस जीरा वाले। अब आपने श्रद्धेया जैनधर्मोपदेशिका महासती श्रीचन्दा जी म० के चरणों में जैनदीक्षा अङ्गीकार करली है।
२१ श्री बलायतीराम जी, प्रोपराईटर– ला० गेन्दामल बलायतीराम, जनरल मर्चैंट्स, कनाट प्लेस, न्यू देहली।
२२ श्री सावनमल जी नाहर, स्यालकोट वाले, बजाज, गली कर्तारराम, लुधियाना।
२३ श्री चरणदास जी जैन, प्रोपराईटर– पिक्चर-पैलेस टॉकी, पटियाला।

२४ श्री अमरनाथ जी लाहौर वाले, प्रोपराईटर– लाला चन्दशाह अमरनाथ, सदर बाजार देहली।

२५ श्री हंसराज जी, प्रोपराईटर– लाला तुलसीदास नगीनचन्द लोहे वाले, चौड़ाबाजार लुधियाना।

२६ श्री महेन्द्रकुमारी जैन, सुपुत्री लाला अतरचन्द जी जैन गुडगाँवा छावनी। अब आपने श्रद्धेय परमपूज्य जैनधर्मोपदेशिका महासती श्री चन्दा जी महाराज के चरणों में जैनदीक्षा धारण कर ली है। आजकल आप साध्वी हैं।

२७ श्री देशराज जी जैन रईस, सुलतानपुर लोधी (कपूरथला)

२८ श्री मुन्शीराम जी जैन, प्रोपराईटर-लाला मोहनलाल जुगल किशोर, तालाब बाजार, लुधियाना।

२९ श्री शिवप्रशाद जी, प्रोपराईटर– ला० श्री चन्द शिवप्रशाद जैन, अम्बाला शहर।

३० श्री बनारसीदास जी ओसवाल, कपूरथला-निवासी की पुण्यस्मृति में उनके सुपुत्र श्री मानिकचन्द जी जैन ने जैनशास्त्रमाला की सदस्यता के लिए ६७५) रुपए दान में दिए।

३१ श्री चूनीलाल जी ओसवाल, सुपुत्र लाला बनारसीदास जी कपूरथला।

३२ ,, दौलतराम जी जैन वकील, समराला, (लुधियाना)

३३ श्री बालकराम जी जैन बजाज, प्रोपराईटर– फैन्सी स्टोर, चौड़ा बाजार, लुधियाना।

३४ श्री धनीराम जी जैन, प्रोपराईटर–ला० धनीराम भगवानदास जैन, सुलतानपुर लोधी (कपूरथला)

३५ श्री कुञ्जलाल जी जैन, प्रोपराईटर– ला० कुञ्जलाल शीतल प्रशाद जैन, सदर बाजार, देहली।

३६ श्री प्यारेलाल जी जैन सराफ, प्रोपराईटर–ला० निक्कामल प्यारेलाल जैन, लुधियाना।

३७ स्वर्गीय श्री मुन्शीराम जी जैन रईस, फरीदकोट।

३८ स्वर्गीय ,, खूबचन्द जी जैन जौहरी देहली।

३९ स्वर्गीय ,, बाकेराय जी जैन, मन्त्री–एस० एस० जैन युवकसभा लुधियाना।

४० श्री अच्छरूमल जी जैन, प्रोपराईटर– ला० चाननलाल अच्छरूमल जैन पटियाला।

४१ ,, चूनीशाह जी स्यालकोट वाले, प्रोपराईटर– लाला चूनीशाह पन्नालाल जैन।

४२ ,, कुन्दनलाल जी अग्रवाल जैन, रामामंडी (पटियाला)

४३ स्वर्गीय श्री राधूशाह जी जैन लिगा, रावलपिंडी वाले। प्रोपराईटर– लाला काकूशाह राधूशाह जैन देहली।

४४ बहिन श्री चन्द्रापति जी, सुपुत्री रोहतकनिवासी स्वर्गीय लाला शेरसिंह जी जैन।

४५ स्वर्गीय श्री नत्थूशाह जी स्यालकोट वाले, प्रोपराईटर–ला० नत्थूशाह मोतीशाह जैन, देहली।

४६ श्री जयदयालशाह जी नाहर, स्यालकोट वाले, प्रोपराईटर– लाला शंकरदास जयदयाल, देहली तथा रंगून।

४७ स्वर्गीय श्री हंसराज जी, प्रोपराईटर– ला० नन्दलाल हंसराज सराफ, होश्यारपुर।

४८ श्री मोहनलाल जी बैंकर, बनूड़ (पटियाला)

४९ श्री हरिराम जी थापर, प्रोपराईटर– लाला हरिराम मुलखराज बजाज लुधियाना।

५० स्वर्गीय श्री वैष्णवदास जी जैन प्रोपराईटर– ला० वैष्णवदास लक्ष्मीचन्द जैन, बाजार बीकानेरिया, अमृतसर व बम्बई।

५१ श्री मोतीलाल जी जौहरी ओसवाल जैन देहली।

५२ श्रीमती हुक्मदेवी जी जैन, धर्मपत्नी ला० रूपलाल जी जैन फरीदकोट वाले।

इन दानी महानुभावों के चित्र जैनशास्त्रमाला के चतुर्थरत्न श्री दशवैकालिक सूत्र में दे दिए गए हैं। इन के अतिरिक्त कुछ नए सदस्य भी हैं। शास्त्रमाला के इन नए सदस्यों के चित्र अग्रिम पृष्ठों पर दिए जा रहे हैं।



श्री सत्यप्रकाश जी फगवाडा
प्रोपराईटर ला साइया मल जगन्नाथ
नवाशहर, फगवाडा तथा जालन्धर।



श्री सन्तराम जी जैन
प्रोपराईटर ला० हरनामदास सन्तराम जैन
बाजार बीकानेरिया, अमृतसर



श्रीमती भाग्यवती जी जैन
माता–ला० सीताराम, ओमप्रकाश,
श्यामलाल जैन, लुधियाना



श्रीमती उत्तमदेवी जी जैन
माता-लाला ताराचन्द जैन बिजली वाले जम्मू।
माता उत्तमीदेवी ५० साल से तपस्या में ही अपना जीवन लगा रही है। आप धन्य है।



श्रीमती द्रौपदी देवी जी जैन
धर्मपत्नी ला० चूनी लाल जी जैन कपूरथला। श्री द्रौपदी देवी जी ला० नत्थूमल जी फगवाड़ा वाला की सुपुत्री और श्री मुन्शी राम जी की बहिन हैं।



श्रीमती विष्णदेवी जी जैन
माता—ला० नन्दलाल, बरकतराम तुलसीराम जी
जैतो मण्डी (पैप्सू)

ऊपर के छः नग सदस्यों में चार बहिनें हैं। इन बहिनों में धार्मिक अनुष्ठानों के लिए जो उत्साह दृष्टिगोचर हो रहा है, उस का श्रेय हमारी महामान्य जैनधर्मोपदेशिका बालब्रह्मचारिणी स्वनामधन्या महासती स्वर्गीय श्री चन्दा जी महाराज की शिष्यानुशिष्याएं संस्कृतप्राकृतविशारदा, विदुषी श्री लज्जावती जी महाराज तथा तपस्विनी, समयज्ञा श्री सौभाग्यवती जी महाराज को ही है। इन ही के पावन उपदेशों से उपरोक्त बहिनों के हृदयों में धार्मिकता एवं सच्चरित्रता का सचार हो पाया है। फलतः ये बहिनें धार्मिक प्रभावना के निमित्त धार्मिक कार्यों में यथावसर अपना पुण्य सहयोग सदा देती रहती हैं। अतः हम पूज्य महासती जी महाराज के तथा इन सभी बहिनों के अत्यन्तात्यन्त कृतज्ञ हैं।

इस के अतिरिक्त विपाकसूत्र के प्रकाशन में शाहकोटनिवासी लाला रामशरणदास पद्मराज जी जैन ने ७५१), पट्टीनिवासी लाला पन्नालाल टेकचन्द जी जैन ने १२५), सुलतानपुरनिवासी श्री दुर्गादास सरदारी लाल जी जैन ने १५०), श्री रूपचन्द जी जैन ने १००) तथा भक्त श्री कर्म चन्द जी जैन ने ५) रुपए देकर श्री विपाक सूत्र की प्रेसकापी बनाने में हमें सहयोग दिया है। हम शास्त्रमाला की ओर से इन के भी धन्यवादी हैं। आदरणीय पण्डित श्री झण्डूलाल जी शास्त्री के भी हम आभारी हैं। आप का प्रूफसंशोधन में हमें सहयोग प्राप्त होता रहा है।

अन्त में हम उन सब महानुभावों के प्रति अपनी कृतज्ञता प्रकट करते हैं, जिन्हों ने श्री विपाकसूत्र के प्रकाशन में तन से, मन से तथा धन से सहयोग देने का अनुग्रह किया है।

मंत्री— जैनशास्त्रमालाकार्यालय,
जैनस्थानक, लुधियाना (पंजाब)



# ❁ कर्म-मीमांसा ❁

(लेखक-पण्डितप्रवर श्री स्वामी फूल चन्द जी महाराज पंजाबी, श्रमण)

जैन शास्त्रों का विषयनिरूपण सर्वांगपूर्ण है। जड-चेतन, आत्मा-परमात्मा, दुःख-सुख, संसार-मोक्ष, आस्रव-संवर, कर्मबन्ध तथा कर्मक्षय इत्यादि समस्त विषयों का जितना सूक्ष्म गंभीर और सुस्पष्ट विवेचन जैनागमों में है अन्यत्र मिलना कठिन है। जैन विचारधारा विचारजगत में और आचार-जगत में एक अपूर्व प्रकाश डालने वाली है। हम साधारणरूप से जिस को विचार समझते हैं वह विचार नहीं, वह तो स्वच्छन्द मन का विकल्पजाल है। जो जीवन में अद्भुतता नवीनता और दिव्य दृष्टि उत्पन्न करे वही जैन विचारधारा है।

जैनसूत्र—भूले भटके भव्य प्राणियों के लिये मार्गप्रदर्शक बोर्ड है, उन्मार्ग से हटा कर सन्मार्ग की ओर प्रगति कराने के लिये ही अरिहंत भगवन्तों ने मार्गप्रदर्शक बोर्ड स्थापन किया है। सूत्र वही होता है जो वीतराग का कथन हो। तर्क या युक्ति से अकाम्य हो। जो प्रत्यक्ष या अनुमान से विरुद्ध न हो। कुमार्ग का नाशक हो, सर्वाभ्युदय करने वाला हो और जो सन्मार्ग का प्रदर्शक हो। इत्यादि सभी लक्षण श्री विपाकसूत्र में पूर्णतया पाए जाते हैं अतः जिज्ञासुओं के लिये प्रस्तुत सूत्र उपादेय है।

इस सूत्र का हिन्दी अनुवाद प्रतिभाशाली पण्डितप्रवर मुनि श्री ज्ञान चन्द्र जी ने किया है। अनुवाद न अति संक्षिप्त है और न अति विस्तृत। अध्ययन करते हुए जिन २ विषयों पर जिज्ञासुओं के हृदय में सन्देह का होना संभव था उन २ विषयों को मुनि जी ने अपनी मस्तिष्क की उपज से पूर्वपक्ष उठा कर अनेकों प्रामाणिक ग्रन्थों के प्रमाण देकर शंकास्पद स्थलों को उत्तरपक्ष के द्वारा सुस्पष्ट कर दिया है। इसी से लेखक की प्रामाणिकता सिद्ध होती है।

विपाकसूत्र अङ्ग सूत्रों में ग्यारहवां सूत्र है। इस सूत्र में किस विषय का वर्णन आता है? इस का उत्तर यदि अत्यन्त संक्षेप से दिया जाय तो "विपाक"* इस शब्द से ही दिया जा सकता है अर्थात् यह शब्द सुनते ही सुज्ञजनों को विषय की प्रतीति हो सकती है।

प्रस्तुत सूत्र के बीस अध्ययन हैं। पहिले के दस अध्ययनों में अशुभ कर्म-विपाक का वर्णन है। पिछले दस अध्ययनों में शुभकर्म-विपाक वर्णित है। कर्मसिद्धान्त को सरल सुगम तथा सुस्पष्ट

---

*चूर्णीकार ने विपाकसूत्र का निर्वाचन इस प्रकार किया है —

विविधः पाकः, अथवा विपचनं विपाकः कर्मणां शुभोऽशुभो वा। विपचनं विपाकः शुभाशुभकर्मपरिणाम इत्यर्थः। जम्मि सुत्ते विपाको कहिज्जइ तं विपाकसुत्तं। तत्प्रतिपादकं श्रुतं विपाकश्रुतं। इन पदों का भावार्थ निम्नोक्त है—

नाना प्रकार से पकना, विशेष कर के कर्मों का शुभ अशुभ रूप में पकना, अर्थात् शुभाशुभ कर्मपरिणाम को ही विपाक कहते हैं, जिस सूत्र में विपाक कहा जाए उसे विपाकसूत्र अथवा विपाकश्रुत कहते हैं।

बनाने के लिये आगमकारों ने यथार्थ उदाहरण दे कर भव्य प्राणियों के हित के लिये प्रस्तुत सूत्र में वीस जनों के इतिहास प्रतिपादन किए हैं। जिस से पापों से निवृत्ति और धर्म में प्रवृत्ति मुमुक्षु जन कर सकें।

**सदा स्मरणीय**—जैनागमों में कृष्णपक्षी (अनेक पुद्गलपरावर्तन करने वाले) तथा अभव्य जीवों के इतिहास के लिये बिलकुल स्थान नहीं है किन्तु सूत्रों में जहां कहीं भी इतिहास का उल्लेख मिलता है तो उन्हीं का मिलता है जो चरमशरीरी हों या जिन का संसार-भ्रमण अधिक से अधिक देश-ऊन-अर्द्ध-पुद्गलपरावर्तन शेष रह गया हो, इस से अधिक जिन की संसारयात्रा है, उन का वर्णन जैनागम में नहीं आता है। जिन का वर्णन आगम में आया है वह चाहे किसी भी गति में हो अवश्य तरणहार है। इस बात की पुष्टि के लिये भगवती सूत्र के १५वें शतक का गोशालक, तिलों के जीव, निरयावलिका सूत्र में कालीकुमार आदि दस भाई, विपाकसूत्र में दुःखविपाक के दस जीव इत्यादि आखीर में ये सभी मोक्षगामी हैं।

एक जन्म में उपार्जित किए हुए पापकर्म, रोग-शोक, छेदन-भेदन, मारणपीटन आदि दुःखपूर्ण दुर्गतिगर्त्त में जीव को धकेल देते हैं। यदि किसी पुण्ययोग से वह सुकुल में भी जन्म लेता है तो वहां पर भी वे ही पूर्वकृत दुष्कृत उसे पुनः पापकर्म करने के लिये प्रेरित करते हैं, जिस से पुनः जीव दुःख के गर्त्त में गिर जाता है। इसी प्रकार दुःखपरम्परा चलती ही रहती है।

**कर्मों का स्वरूप-कम्मुणा उवाही जायइ**—आचाराङ्ग अ० ३, उ० १। अर्थात् कर्मों से ही जन्म, मरण, वृद्धत्व, शारीरक दुःख, मानसिक दुःख, संयोग वियोग, भवभ्रमण आदि उपाधियां पैदा होती हैं।

**किरइ जिएण हेऊहिं जेणं तो भण्णए कम्मं**—अर्थात् जो जीव से किसी हेतु द्वारा किया जाता है उसे कर्म कहते हैं।

जब घनघातिकर्मग्रहग्रस्त आत्मा में शुभ और अशुभ अध्यवसाय पैदा होते हैं, तब उन अध्यवसायों में चुम्बक की तरह एक अद्भुत आकर्षण शक्ति पैदा होती है। जैसे चुम्बक के आसपास पड़े हुए निश्चेष्ट लोहे के छोटे २ कण आकर्षण से खींचे चले आते हैं और साथ चिपक जाते हैं, एवं राग द्वेषात्मक अध्यवसायों में जो कशिश है, वह भाव आस्रव है। उस कशिश से कर्मवर्गणा के पुद्गल खींचे चले आना वह द्रव्य आस्रव है। आत्मा और कर्म-पुद्गलों का परस्पर क्षीरनीर भांति हिलमिल जाना बन्ध कहाता है।

जीव का कर्म के साथ संयोग होने को बन्ध और उसके वियोग होने को मोक्ष कहते हैं। बन्ध का अर्थ वास्तविक रीति से सम्बन्ध होना यहां अभीष्ट है। ज्यों त्यों कल्पना से सम्बन्ध होना नहीं समझ लेना चाहिए। आगे चलकर वह बन्ध चार भागों में विभक्त हो जाता है, जैसेकि-प्रकृति-बन्ध, स्थितिबन्ध, अनुभावबन्ध और प्रदेशबन्ध। इन में से प्रकृति तथा प्रदेश बन्ध मन, वाणी और काय के योग (परिस्पन्द-हरकत) से होता है। स्थिति और अनुभाव बन्ध कषाय से होता है। मन वाणी और काय के व्यापार को योग कहते हैं। कार्मणवर्गणा के पुद्गलों का आत्मप्रदेशों पर छा जाना, यह योग का कार्य है। उन कर्मवर्गणा के पुद्गलों का दीर्घकाल तक या अल्प काल तक ठहरना और उन में दुःख सुख देने की शक्ति पैदा करना, कटुक तथा मधुर, मन्दरस तथा तीव्र रस पैदा करना कषाय पर निर्भर है। जहां तक योग और कषाय दोनों का व्यापार चालू है,

वहां तक कर्मबन्ध नहीं रुकता, बन्धक्षय विना जन्मान्तर नहीं रुकता, इसी प्रकार भवपरम्परा चलती ही रहती है।

यहां एक प्रश्न पैदा होता है कि क्या भिन्न २ समय में भिन्न २ कर्मों का बन्ध होता है? या एक समय में सभी कर्मों का बन्ध हो जाता है?

इस का उत्तर यह है कि सामान्यतया कर्मों का बन्ध इकट्ठा ही होता है, परन्तु बन्ध होने के पश्चात् सातों या आठों कर्मों को उसी में से हिस्सा मिल जाता है। यहां खुराक तथा विष का दृष्टान्त लेना चाहिये। जिस प्रकार खुराक एक ही स्थान से समुच्चय ली जाती है, किन्तु उस का रस प्रत्येक इन्द्रिय को पहुंच जाता है और प्रत्येक इन्द्रिय अपनी २ शक्ति के अनुकूल उसे ग्रहण कर उस रूप से परिणमन करती है, उसमें अन्तर नहीं पड़ता। अथवा किसी को सर्प काटले तो वह क्रिया तो एक ही जगह होती है, किन्तु उस का प्रभाव विषरूपेण प्रत्येक इन्द्रिय को भिन्न २ प्रकार से समस्त शरीर में होता है, एव कर्म बन्धते समय मुख्य उपयोग एक ही प्रकृति का होता है परन्तु उस का बटवारा परस्पर अन्य सभी प्रकृतियों के सम्बन्ध को लेकर ही मिलता है।

जिस हिस्से में सर्पदंश होता है उस को यदि तुरन्त काट दिया जाय तो चढ़ता हुआ जहर रुक जाता है एव आत्मप्रनिरोध करने से कर्म का बन्ध पड़ता हुआ भी रुक जाता है। यथा अन्य किसी प्रयोग से चढ़ा हुआ विष औषधप्रयोग से वापिस उतार दिया जाता है तथैव यदि प्रकृति का रस मन्द कर दिया जाए तो उस का बल कम हो जाता है। मुख्यरूपेण एक प्रकृति बन्धती है, और इतर प्रकृतियां उस में से भाग लेती है, ऐसा उनका स्वभाव है।

**प्रश्न**—सूत्रों में कर्मबन्ध करने के भिन्न २ कारण बताए है, वे कारण जब सेवन किए जाएं तभी उस प्रकृति का बन्ध होता है। जैसे कि ज्ञानावरणीय तथा दर्शनावरणीय कर्मों का बन्ध होता है। जब उन में से किसी का भी सेवन नहीं किया फिर उस का बन्ध कैसे हो सकता है?

**उत्तर**—कर्मों का बन्ध तो होता ही रहता है। प्रत्येक समय में सात या आठ कर्म संसारी जीव बांधता ही रहता है। आयुकर्म जीवन भर में एक ही बार बांधा जाता है। शेष सात कर्म समय २ में बन्धते ही रहते है और उन का बटवारा भी होता ही रहता है, किन्तु कर्मबन्ध के जो मुख्य २ कारण बताए है उन के सेवन करने से तो अनुभागबन्ध अर्थात् फल में कटुता या मधुरता दीर्घकालिक स्थिति दोनों का बन्ध पड़ता है। यदि उन कारणों का सेवन न किया जाए तो रस में मन्दता रहती है और अल्पकालिक स्थिति होती है।

**प्रश्न**—कर्मवर्गणा के पुद्गल क्या बन्ध होने से पूर्व ही पुण्यरूप तथा पापरूप में नियत होते है या अनियत?

**उत्तर**—नहीं। कर्मवर्गणा के पुद्गल न कोई पुण्यरूप ही है और न पापरूप ही। किन्तु शुभ अध्यवसाय से खैंचे हुए कर्मपुद्गल अशुभ होते हुए भी शुभरूप में परिणमन हो जाते है, और अशुभ अध्यवसाय के द्वारा खैंचे हुए कर्मपुद्गल शुभ होते हुए भी अशुभ बन जाते है। जैसे कि प्रसन्ना गौ सूखे तृण खाती है और उस को पोषकतत्त्व श्वेत तथा मधुर दुग्ध बना देता है। प्रत्युत इसी तरह

को कृष्णसर्प विषैला बना देता है।

जैन सिद्धान्त मानता है कि वस्तु अनन्त पर्यायों का पिण्ड है। सहकारी साधनों को पाकर पर्याय बदलती है। कभी शुभ से अशुभ रूप में तो कभी अशुभ से शुभ रूप में ढलते बदलती ही रहती है, अर्थात् काल चक्र के साथ २ पर्यायचक्र भी घूमता रहता है। एवं कर्म पुद्गल भी सकर्मा आत्मा के शुभ अध्यवसाय को पाकर पुण्य तथा पाप रूप में परिणमन हो जाते हैं।

**पुण्य पाप के रस में तरतमता**—शुभ योग की तीव्रता के समय पुण्य प्रकृतियों के अनुभाग-रस की मात्रा अधिक होती है और पाप प्रकृतियों के अनुभाग की मात्रा हीन निष्पन्न होती है। इससे उलटा अशुभ योग की तीव्रता के समय पाप प्रकृतियों का अनुभागबन्ध अधिक होता है और पुण्य प्रकृतियों का अनुभाग बन्ध न्यून होता। शुभयोग की तीव्रता में कषाय की मन्दता होती है और अशुभ योग की तीव्रता में कषाय की उत्कटता होती है, यह क्रम भी स्मरणीय है॥

**कर्मबन्ध पर अनादि और सादि का विचार**—आठों ही कर्म किसी विवक्षित संसारी जीव में प्रवाह से अनादि हैं। पूर्व काल में ऐसा कोई समय नहीं था कि जिस समय किसी एक जीव में आठों कर्मों में से किसी एक कर्म की सत्ता नहीं थी। पीछे से वह कर्म स्पृष्ट तथा बद्ध हुआ हो। तो कहना पड़ेगा कि आठों कर्मों की सत्ता अनादि से विद्यमान है।

कर्म सादि भी है क्योंकि किसी विवक्षित समय का बन्धा हुआ कर्म अपनी २ स्थिति के मुताबिक आत्मप्रदेशों में ठहर कर और अपना फल देकर आत्मप्रदेशों से झड़ जाता है, परन्तु बीच २ में अन्य कर्मों का बन्ध भी चालू ही रहता है। वह बन्ध नहीं रुकता जब तक कि गुणस्थानों का आरोहण नहीं होता अर्थात् जब तक जीव आत्मविकास की ओर अग्रसर नहीं होता तब तक कर्म-प्रकृतियों का बन्ध चालू ही रहता है, रुकता नहीं। तीन कार्य समय २ में होते ही रहते हैं जैसेकि कर्मों का बन्ध, पूर्व कृत कर्मों का भोग और भुक्त कर्मों की निर्जरा।

**अनेकान्त दृष्टि से कर्मविचार-प्रश्न**—क्या कर्म आत्मा से भिन्न है ? या अभिन्न ? यदि भिन्न है तो उस का आत्मा पर कोई प्रभाव नहीं पड़ सकता। यदि अभिन्न है तो कर्म ही आत्मा का अपर नाम है, जीव और ब्रह्म की तरह ? । **उत्तर**—अनेकान्तवादी इसका उत्तर एक ही वाक्य में देता है, जैसे कि आत्मा से कर्म कथंचित् भिन्नाभिन्न है, अथवा भेदविशिष्ट अभेद या अभेदविशिष्ट भेद ऐसा भी कह सकते हैं। इस सूक्ष्म थ्योरी को समझने के लिए पहले स्थूल उदाहरण की आवश्यकता है। हम ने स्थूल से सूक्ष्म की ओर जाना है। सूक्ष्म से अमूर्त की ओर जाना है, अतः पहले स्थूल उदाहरण के द्वारा इस विषय का समझिए। जैसे हमारा यह स्थूल शरीर भी आत्मा से कथंचित् भिन्नाभिन्न है। यदि स्थूल शरीर को आत्मा से सर्वथा भिन्न मानेंगे तो भिन्न शरीर जीव-परित्यक्त कलेवर की तरह सुख दुःख आदि नहीं वेद सकता, यदि स्थूल शरीर को सर्वथा अभिन्न माना जाए तो किसी की मृत्यु नहीं होनी चाहिए, अर्थात् शरीर का तीन काल में भी वियोग नहीं होना चाहिये। जैसे द्रव्य से द्रव्यत्व भिन्न नहीं किया जा सकता, क्योंकि द्रव्य से द्रव्यत्व अभिन्न है। अतः स्याद्वादी का कहना है, कि सजीव स्थूल शरीर आत्मा से कथंचित् भिन्नाभिन्न है। उपरोक्त दोषापत्ति सर्वथा भिन्न या सर्वथा अभिन्न मानने में है।

**अब इसी विषय को दूसरी शैली से समझिए—** निश्चय नय की दृष्टि से कर्म आत्मा से भिन्न है, क्योंकि आत्मा के गुण आत्मा में ही अवस्थित है, कर्मों के गुण कर्मों में स्थित है, परस्पर गुणों का आदानप्रदान नहीं होता। कर्मों की पर्याय कर्मों में परिवर्तित होती है, और आत्मा की पर्याय आत्मा मे, इस दृष्टि से आत्मा और कर्म भिन्न २ पदार्थ है। व्यवहार नय की दृष्टि से आत्मा और कर्म में अभेद है। जब तक दोनों में अभेदभाव न माना जाए तब तक जन्म, जरा, मरण तथा दुःख आदि अवस्थाएं नहीं बन सकतीं। अभेद दो प्रकार का होता है— १—एक सदा कालभावी अर्थात् अनादि अनन्त, जैसे कि आत्मा और उपयोग का अभेद, द्रव्य और गुण का अभेद, सम्यक्त्व और ज्ञान का अभेद। इसे नैत्यिक सम्बन्ध भी कह सकते है। दूसरा अभेद औपचारिक होता है, यह अभेद अनादि सान्त और सादि सान्त यों दो प्रकार का होता है। आत्मा के साथ अज्ञानता, वासना, मिथ्यात्व और कर्मो का सम्बन्ध अनादि है। इन का विनाश भी किया जा सकता है, इस लिए इस अभेद को अनादि सान्त भी कहते है। दूध दधि और मक्खन तीनों में घृत अभेद से रहा हुआ है, इस सबन्ध को सादि सान्त अभेद भी कह सकते है। हमारा प्रकृत साध्य अनादि सान्त अभेद है।

**कर्मों का कर्ता कर्म है या जीव ?—** इस के आगे अब प्रश्न पैदा होता है कि क्या कर्मों का कर्ता कर्म ही है ? या जीव है ?, इस जटिल प्रश्न का उत्तर भी नयों के द्वारा ही जिज्ञासुजन समझने का प्रयत्न करें। जैसे हिसाब के प्रश्नों को हल करने के लिये तरीके होते हैं जिन्हें गुर भी कहते है। एवमेव आध्यात्मिक प्रश्नों का हल करने के जो तरीके हैं उन्हें नय कहते है या स्याद्वाद भी कहते है। एकान्त निश्चय नय से अथवा एकान्त व्यवहार नय से जाना हुआ वस्तुतत्त्व सब कुछ असम्यक् तथा मिथ्या है, और अनेकान्त दृष्टि से जाना हुआ तथा देखा हुआ सब कुछ सम्यक् है। अतः ये पूर्वोक्त दोनों नय जैन-दर्शन के नेत्र है, यदि ऐसा कहा जाए तो अनुचित न होगा।

**अरूपी रूपी के बन्धन मे कैसे पड़ सकता है—प्रश्न—** आत्मा अरूपी ( अमूर्त ) है और कर्म रूपी हैं। अरूपी आत्मा रूपी कर्म के बन्धन मे कैसे पड सकता है ?, उत्तर—यह प्रश्न बडे २ विचारकों के मस्तिष्क मे चिरकाल से घूम रहा है। अन्य दर्शनकार इस उलझी हुई गुत्थी को सुलझाने में अभी तक असमर्थ रहे, किन्तु जैनदर्शनकार जिनभद्र गणी क्षमाश्रमणकृत विशेषावश्यक भाष्य की १६३६ वीं गाथा तथा बृहद्वृत्तिकार मलधारी हेमचन्द्र सूरि जी लिखते है—अहवा पच्चक्खं चिय जीवोवनिबंधणं जह सरीरं चिट्ठइ कम्मयमेव भवन्तरे जीवसजुत्तं। अथवा-यथेदं बाह्य स्थूलशरीरं जीवोपनिबंधनं जीवेन सह सम्बद्धं प्रत्यक्षोपलभ्यमानमेव तिष्ठति सर्वत्र चेष्टते एवं भवान्तरं गच्छता जीवेन सह संयुक्तं कार्मणशरीरं प्रतिपद्यस्व। अर्थात् जैसे-प्रत्यक्ष दृश्यमान स्थूल शरीर में आत्मा ठहरी हुई है। एव आत्मा कर्मशरीर में अनादिकाल से बद्ध है अबद्ध से बद्ध नहीं, और मुक्त से भी बद्ध नहीं, अर्थात् अनादि से है। जैनागम तो किसी भी ससारी जीव को कथचित् रूपी मानता है।* एकान्त अरूपी जीव तो मुक्तात्मा ही है क्योंकि वे कार्मण शरीर तथा तैजस शरीर से भी विमुक्त है। वैदिक दर्शन-

---

* सरूवि चेव अरूवि चेव। ठा० २, उ० पहला

कार भी तीन प्रकार के शरीरप्रतिपादन करते है, जैसेकि-स्थूलशरीर कारणशरीर, तथा सूक्ष्मशरीर। जब जीव स्थूल शरीर को छोड कर अन्य स्थूल शरीर को धारण करने के लिये जाता है तो उस समय भी वह कारण तथा सूक्ष्म शरीरी होता है। शरीर भौतिक ही होता है काल्पनिक नहीं। भौतिक पदार्थ रूपवान होते है, जैसे पृथ्वी आदि परमाणु भी सरूपी होते है। उन परमाणुओं का बना हुआ सूक्ष्म शरीर होता है। जहा सशरीरता है वहा सरूपता है। जहा सरूपता नहीं वहा सशरीरता भी नहीं जैसे मुक्तात्मा। शरीर से कर्म, कर्म से शरीर यह परम्परा अनादि से चली आरही है। आयुष्कर्म ने आत्मा को शरीर मे जकडा हुआ है। आयु कर्म न सुख देता है और न दु ख किन्तु सुख दु ख, वेदने के लिये जीव को शरीर में ठहराए रखना ही उस का काम है। पहले की बांधी हुई आयु के क्षीण होने से पूर्व ही अगले भव की आयु बाध लेता है। शृंखलाबद्ध की तरह सम्बन्ध हो जाने पर वही आयु नवीन शरीर मे आत्मा को अवरुद्ध करती है। आयुबन्ध मोहनीयकर्म के निमित्त से बाधा जाता है। आयुबध के साथ जितने कर्मो का बध होता है वह बन्ध प्राय निकाचित बन्ध होता है। अत कर्मबद्ध जीव कथंचित् सरूपी है। एकान्त अरूपी नहीं। जो एकान्त अरूपी है, अमूर्त है, वह कदापि पौद्गलिक वस्तु के बन्धन मे नहीं पड सकता है। यदि अरूपी अशरीरी भी कर्म के बधन में पड जाए तो मुक्तता व्यर्थ सिद्ध हो जाएगी, अत ससारी जीव पहले कभी भी अशरीरी नहीं थे। सदा काल से सशरीरी है। जो सशरीरी है वे सब बद्ध है।

**उदय अधिकार**—जो कर्म परिपक्व हो कर रसोन्मुख हो जाए उसे उदय कहते है। उदय दो प्रकार का होता है, जैसे कि-प्रदेशोदय और विपाकोदय। प्रदेशोदय तो समस्त ससारी जीवो के प्रतिक्षण आठो कर्मो का रहता ही है ऐसा कोई ससारी जीव नही जिस के प्रदेशोदय न हो। प्रदेशोदय से सुख दु ख का अनुभव नहीं होता जैसे गगनमडल मे सूक्ष्म रज कण या जलकण घूम रहे है। हमारे पर भी उन का आघात हो रहा है लेकिन हमे कोई महसूस नहीं होता एव प्रदेशोदय भी समझ लेना। किन्तु विपाकोदय से ही सुख दु ख का भान होता है। विपाकोदय ही विपाकसूत्र का विषय है। कर्मफल दो तरीके से वेदे जाते है। स्वय उदीयमान होने से दूसरा उदीरणा के द्वारा उदयाभिमुख करने से। जैसे फल अपनी मौसम मे स्वय तो पकते ही है किन्तु अन्य किसी विशेष प्रयत्न के द्वारा भी पकाए जा सकते है। पाठक इतना अवश्य स्मरण रक्खे कि प्रयत्न के द्वारा उन्हीं फलो को पकाया जा सकता है जो पकने के योग्य हो रहे है। जो फल अभी बिल्कुल कच्चे ही हो वे नहीं पकाए जा सकते है। ठीक कर्मफल के विषय मे भी यह ही दृष्टान्त माननीय है। जो कर्म उदय के सर्वथा अयोग्य है उसे उपशान्त कहते है। अत उसकी उदीरणा नहीं हो सकती।

अथवा *शास्त्रीय परिभाषानुसार—जो अन्य किसी बाह्य निमित्त की अनपेक्षा से स्वय उदय होकर फल देवे उसे औपक्रमिक वेदना कहते है। जो कर्म स्वत या परत जीव द्वारा अथवा इष्ट अनिष्ट पुद्गल के द्वारा उदीरणा कर के उदीयमान हो उसे अभ्युपगमिक वेदना कहते है। वेदना का तात्पर्य यहा फल भोगने से है वह चाहे दु खरूप मे हो या सुखरूप मे। आठ कर्मो की प्रकृतिया पुद्गलविपाका

*कतिविहा ण भंते! वेयणा पण्णत्ता?, गोयमा! दुविहा वेयणा पण्णत्ता अब्भोवगमियाए उवक्कमियाए। (प्रज्ञापना सूत्र का ३५ वा पद)

है और कुछ जीवविपाका। पुद्गलविपाका उसे कहते हैं जो प्रकृति शरीररूप परिणत हुए पुद्गलपरमाणुओं में अपना फल देती है, जैसे कि पाचो शरीर, छ संहनन, छ संस्थान इत्यादि नामकर्म की ३७ प्रकृतियां पुद्गलविपाका कहलाती हैं। जो कर्मप्रकृति जीव में ही अपना फल देती है उसे जीवविपाका कहते हैं, जैसे कि ४७ घातिकर्मों की प्रकृतियां, वेदनीय, गोत्र, तीर्थंकरनाम तथा त्रसदशक तथा स्थावरदशक इत्यादि नामकर्म की प्रकृतियां जीवविपाका कहलाती हैं। जैसे कोई अनभिज्ञ व्यक्ति औषधि खाता है। उस से होने वाले हित अहित को वह नहीं जानता किन्तु उसे विपाककाल में दु ख सुख वेदना पड़ता है। इसी प्रकार कर्मग्रहणकाल में भविष्यत् में होने वाले हित अहित को नहीं जानता है। परन्तु कर्मविपाककाल में विवश होकर दु ख सुख को वेदना ही पड़ता है।

**दार्शनिक दृष्टि से कर्मफलविषयक प्रश्नोत्तर—प्रश्न**—कर्म रूपी है और दु ख सुख अरूपी है। कारण रूपी हो और कार्य अरूपी हो, यह बात मस्तिष्क में तथा हृदय में कैसे जच सकती है?

**उत्तर**—दु ख और सुख आदि आत्मधर्म हैं। आत्मधर्म होने से आत्मा ही उन का समवायी कारण है। कर्म असमवायी कारण है। द्रव्य क्षेत्र काल और भाव निमित्त कारण हैं। दु ख सुख आदि आत्मधर्म हैं, इस की पुष्टि के लिए आगमप्रमाण लीजिए—उत्तराध्ययन सूत्र के २८वें अध्ययन में जीव का लक्षण करते हुए सूत्रकार फरमाते हैं कि—

जीवो उवओगलक्खणो।
नाणेण च दसणेण चेव सुहेण य दुहेण य ॥ १० ॥

अर्थात् जीव चेतना लक्षण वाला है, ज्ञान दर्शन सुख और दु ख द्वारा पहचाना जाता है। अत दु ख सुख आत्मधर्म हैं।

**प्रश्न**—दु ख यदि आत्मधर्म है तो कर्मों का सर्वथा क्षय हो जाने के पश्चात् दु खानुभूति क्यों नहीं होती? यदि होती है तो मुक्त होना व्यर्थ है?

**उत्तर**—जैसे कार्य के प्रति समवायी कारण अनिवार्यतया अपेक्षित है वैसे ही असमवायी कारण निमित्त कारण भी अपेक्षित हैं। असमवायी कारण तथा निमित्त कारण के बिना अर्थात् इन के सर्वथा अभाव होने पर आत्मा में दु ख अवस्तु है। क्योंकि दु ख तो केवल औदयिक अवस्था में ही होता है। औदयिक भाव के अभाव होने पर दु ख का भी आत्मा में अभाव ही हो जाता है। औदयिक भाव का और दु ख का परस्पर अविनाभाव सम्बन्ध है। जहां औदयिक भाव है वहां दु ख है, जहां दु ख नहीं वहां औदयिक भाव भी नहीं।

**प्रश्न**—सुख भी आत्मधर्म है, आत्मा में सुख समवायी कारण में रहा हुआ है। उपर्युक्त असमवायी कारण कर्म तथा निमित्तकारण के सर्वथा आत्यन्तिक अभाव होने पर दु ख की तरह सुख का भी मुक्तात्मा में अभाव ही हो जाना चाहिए?, इधर मुक्तात्मा में सुख का अभाव होना आगमसम्मत नहीं, क्यों कि आगमपाठ यह है—

अउल सुह सपन्ना उवमा जस्स नत्थि उ सिद्धाण सुहगमी सव्वागारो समाएज्जा।

ऐसी स्थिति में इधर कूआँ उधर खाई वाली दशा होती है।

**उत्तर**—सुख दो प्रकार का होता है, पहला औदयिक और दूसरा आध्यात्मिक। औदयिक सुख के सहकारी साधन भौतिक पदार्थ है। इस सुख के भाजन पुण्यात्मा है। मुक्तात्मा में औदयिक सुख का तो दुःख की तरह ही आत्यन्तिक अभाव है, परन्तु आध्यात्मिक सुख अनन्त है। वह सुख एक बार आविर्भूत हो कर फिर सदाकालभावी है। केवलज्ञान व केवलदर्शन की तरह एक रस है, अक्षीण है, अपर्यवसित है, अव्याबाध है।

**प्रश्न**—क्या मूर्तिमान पुद्गल अपने आह्लाद, परिताप, अनुग्रह, उपघात आदि गुणों से अमूर्त आत्मा को प्रभावित कर सकता है ?

**उत्तर**—हां जो आत्मा कर्म से कथचित् अभिन्न है उस को पुद्गल अपने प्रभाव से कथचित् प्रभावित कर सकता है। जैसे सुपथ्य भोजन करने से क्षुधानिवृत्तिजन्य आह्लादकता, अग्नि, विद्युत् अहिविष आदि के स्पर्श से परिताप। विज्ञान, धृति, स्मृति इत्यादि आत्मधर्म होने से अमूर्त है। मदिरापान से विज्ञान का उपघात होता है। विष खाने से धृति का और पिपीलिका (भूरी कीडी) खाए जाने से स्मृति का उपघात होता है। जीवातु जैसी औषधि पीयूष आदि पदार्थ सेवन करने से विज्ञान विकसित होता है। विपाक्त शरीर निर्विष, दिल और दिमागी ताकत को बल देने से उपनेत्र (ऐनक) आदि से अनुग्रह करता है। सिद्धात्मा पर पुद्गल का कोई प्रभाव नहीं पडता क्योंकि वह अशरीरी है। सशरीरी आत्मा पर ही पुद्गल का प्रभाव पड सकता है।

कर्मविपाक संसारस्थ प्राणी भोगते है, अत अब संसारस्वरूप भी समझना आवश्यकीय है। जब तक किसी के स्वरूप को न समझा जाए तब तक वह पदार्थ हेय या उपादेय कदापि नहीं बन सकता है।

**संसार का स्वरूप**—संसार शब्द सम् पूर्वक, सृ गतौ धातु घञ् प्रत्यय से बना हुआ है, जिस का अर्थ होता है—संसरण करना स्थानान्तर होते रहना। रूपान्तर होते रहना ही संसार का उपलक्षण अर्थ है।

यह संसार जन्म, मरण, जरा, रोग, शोक आदि अनन्त दुःखों से भरा हुआ। उन अनन्त दुःखों के भाजन सकर्मा जीव ही बने हुए है। जैन सूत्रकारों ने जिज्ञासुओं की सुविधा के लिये संसार को चार भागों में विभक्त किया है। जैसे कि द्रव्यत संसार, क्षेत्रत संसार, कालत संसार, भावत संसार।

१—चतुर्गति, चौरासी लाख योनि में जन्म धारण करना ही द्रव्यत संसार है।

२—१४ राजलोक में परिभ्रमण करना ही क्षेत्रत संसार है।

३—कायस्थिति, भवस्थिति तथा कर्मस्थिति पूर्ण करना, नाना प्रकार की पर्याय धारण करना ही कालत संसार है।

४—घनघातिकर्मों का बन्ध तथा उन का उदय ही भावत संसार है।

जो जीव द्रव्यत संसारी है, वे क्षेत्रत तथा कालत संसारी अवश्य है, परन्तु भावत संसारी वे हों और न भी हों, जैसे अरिहंत देव। वे घनघाती कर्मों से सर्वथा रहित है। सिर्फ भवोपग्राही कर्म

शेष है, उन से जन्मान्तर की प्राप्ति नहीं होती। यावत् आयुस्थिति है तावत् मनुष्यपर्याय है, अत वे द्रव्यत ससारी है, भावत ससारी नहीं। यहा शका हो सकती है कि सिद्ध भगवान को क्षेत्रत ससारी अवश्य मानना पडेगा, क्योंकि सिद्धशिला से ऊपर के क्रोश के छठे भाग मे सिद्ध भगवान विराजमान है। वह स्थान भी १४ राजूलोक के अतर्गत ही है, फिर वे असंसारसमावर्तक कैसे रहे ? जब कि उसी स्थान मे सूक्ष्म एकेन्द्रिय जीव भी वर्तमान है, उन्हे ससारी कहा है ?

**समाधान**—सिद्ध भगवान सदैव अचल है, न अपने गुणो से चलित होते है और नाहि ससरण करते है, अर्थात स्थानान्तर होते है। अत वे सर्वथा असंसारी ही है। तत्रस्थ एकेन्द्रिय जीवो मे घनघाती कर्म विद्यमान है अत वे सर्वथा ससारी ही है, जो जीव भावत ससारी है। वे द्रव्यत क्षेत्रत तथा कालत नियमेन ससारी ही है, वस्तुत वे ही क्लेश के भाजन है।

एक जन्म मे उपार्जित किए हुए पाप कर्म जीव को रोग, शोक, छेदन, भेदन, मारण पीडन आदि दु खपूर्ण दुर्गति मे धकेल देते है। यदि किसी पुण्ययोग से जीव राजघराने मे या श्रेष्ठिकुल मे जन्म प्राप्त करता है, तो वहां पर भी वे ही पूर्वकृत पापकर्म उसे पुन पापोपार्जन करने के लिये प्रेरित करते है, जिस से वह पुन दु खगर्त मे गिर जाता है।

ततो वि य उवट्टित्ता, संसार बहु अणुपरियटंति ।
बहुकम्मलेवलित्ताण, बोही होइ सुदुल्लहा तेसिं ॥

यह गाथा साधक को सावधान बनाने के लिए पर्याप्त है।

**कारण मे कार्य की उत्पत्ति**—जो हमे इहभविक दु ख और सुखमय जीवन दृष्टिगोचर होता है, वह कार्य है। उस का कारण अन्य जन्मकृत पाप और पुण्य है, और जो इहभविक मे क्रियमाण अशुभ और शुभ कर्म है, वे भविष्यत्कालिक जीवन मे होने वाले दु ख सुख के कारण है।

कर्मवाद का अर्थ यही होता है कि वर्तमान का निर्माण भूत के आधार पर है, और भविष्य का निर्माण वर्तमान के आधार पर निर्भर है। हमारा कोई कर्म व्यर्थ नहीं जाता। हमे किसी प्रकार का फल बिना कर्म के नहीं मिलता। कर्म और फल का यह अविच्छेद्य सम्बन्ध ही विपाकसूत्र की नींव है।

**धन्यवाद**—प्रस्तुत सूत्र के हिन्दी अनुवादक श्रीयुत पण्डित जैनमुनि श्री ज्ञान चन्द्र जी है। आप की श्रुतभक्ति सराहनीय है। बेशक इस सूत्र के लेखन तथा प्रकाशन मे अनेकों बाधाए आगे आई किन्तु आप ने एडी की जगह पर अगूठा नही रखा, अग्रसर होते ही गए आखिर मे सफलता-लक्ष्मी ने सहर्ष आप के कठ मे जयमाला डाली।

आप की विपाकसूत्र पर आत्मज्ञानविनोदिनी नामक हिन्दीव्याख्या स्थानकवासी सम्प्रदाय मे अभी तक अपूर्व है, ऐसा मेरा विचार है। सुललित हिन्दीव्याख्या के न होने से बहुत से जिज्ञासुगण उक्त सूत्रविषयक ज्ञान से वचित रह हुए थे। अब वह अपूर्णता अनथक प्रयास से आप ने बहुत कुछ पूर्ण करदी है। एतदर्थ धन्यवाद।

# संशोधकीय विज्ञप्ति

जैनवाङ्मय मे कर्मवाद अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान रखता है, और उस ने उस के बहुत बड़े भाग को अपना विषय बना रखा है। श्री भगवती सूत्र, श्री प्रज्ञापना सूत्र और श्री उत्तराध्ययन आदि आगमग्रथो मे कर्मसम्बन्धी गम्भीर तथा विस्तृत विवेचन किया गया है। इस के अतिरिक्त बहुत से ऐसे आगमेतर ग्रथ भी उपलब्ध है, जिन मे मात्र कर्मो के सम्बन्ध मे ही सूक्ष्म से सूक्ष्म मीमांसा की गई है। उन मे "–कर्मप्रकृति और सात हजार श्लोकप्रमाण इस की (कर्मप्रकृति की) चूर्णी, आठ हजार और तेरह हजार श्लोकप्रमाण वाली इस की दो वृत्तिया, नौ हजार श्लोकप्रमाण स्वोपज्ञ वृत्ति तथा १८८५० श्लोकप्रमाण बृहद्वृत्तिसहित पञ्च सग्रह, 'छह कर्मग्रन्थ बालावबोध' इस एक ही नाम वाले तीन ग्रन्थो की तीन भिन्न २ आचार्यो द्वारा रचनाए की गई है, जिन की श्लोकसख्या क्रमश दस हजार, बारह हजार और सतरह हजार है। बहत्तर हजार श्लोकप्रमाण टीकासहित 'महाकर्म प्राभृतषट्खण्डागम' और चौरासी हजार श्लोकप्रमाण चूर्णीव्याख्यासमन्वित कषायप्राभृत–" आदि कर्मविषयक रचनाएँ अधिक प्रसिद्ध है। इन उपरोक्त विशालकाय आगमेतर ग्रन्थो मे भी कर्मतत्त्व की सूक्ष्मातिसूक्ष्म चर्चा की गई है। अधिक क्या कहा जाए जैनकथानक के अधिकाश भाग मे भी कर्मविषयक वर्णन ही उपलब्ध हो रहा है।

प्रस्तुत श्री विपाकसूत्र की रचना भी कर्मतत्त्व को बतलाने के उद्देश्य से ही की गई है। यह तथ्य इस सूत्र के नाम और प्रतिपाद्य विषय से सहज ही अवगत किया जा सकता है। कर्मतत्त्व जैसे दुरूह विषय को जनसाधारण भी सुगमता से समझ सके, इस उद्देश्य से इस सूत्र मे सरल कथानकपद्धति अपनाई गई है।

जैनसाहित्य मे कर्मवाद को अत्यधिक महत्त्व दिया गया है, यह कथन उपरोक्त आगमो और आगमभिन्न ग्रथो के पर्यालोचन से स्वत ही प्रमाणित हो जाता है। कर्मतत्त्व को जाने बिना जैनसिद्धान्त का यथार्थ अथच परिपूर्ण बोध नहीं हो सकता, यही कारण है कि जैनसिद्धान्त मे दार्शनिक और कथानक पद्धति के द्वारा कर्मवाद से सम्बन्ध रखने वाले महत्त्वपूर्ण साहित्य का सर्जन किया गया है।

प्रकृत श्री विपाकसूत्र के दो श्रुतस्कन्ध है। प्रथम का नाम है—दुखविपाक और द्वितीय का नाम है—सुखविपाक। अन्याय, अत्याचार, क्रूरता, निर्दयता, चौर्यवृत्ति, कामवासना और परिग्रह के द्वारा प्राणी कैसे २ घोर कर्मो का बन्ध कर लेते है, तथा कर्मबन्ध के अनुरूप कैसे २ भीषण एव रोमाञ्चकारी फलो का उपभोग करते है, इस प्रकार का वर्णन प्रथम श्रुतस्कन्ध मे किया गया है।

दाता, पात्र, द्रव्य और विधि आदि की विशेषताओ से युक्त दान करने से प्राणी नाना प्रकार के सुखो का परिभोग करते हुए अन्त मे सम्यग् दर्शन, ज्ञान और चारित्र के द्वारा सिद्धगति (मोक्ष) को प्राप्त करते हैं, इत्यादि विषय का द्वितीय श्रुतस्कन्ध मे प्रतिपादन किया गया है।

इस विपाकसूत्र के अनुवादक पण्डित मुनि श्री ज्ञानचन्द्र जी है। मुनि श्री जी ने इस

अनुवाद को सर्वाङ्गपूर्ण एव सुन्दर बनाने के लिये भरसक प्रयत्न किया है। मूल और टीका मे आए प्रत्येक विषय का स्पष्ट, सरल और विस्तृत विवेचन किया गया है, यही इस अनुवाद की विशेषता है। अनुवादक मुनि श्री जी का परिश्रम सर्वथा प्रशसनीय है।

इस अनुवाद तथा सशोधन की सफलता का सर्वोपरि श्रेय तो जैनधर्मदिवाकर, जैनागमरत्नाकर, साहित्यरत्न, परमपूज्य गुरुदेव श्री श्री श्री १००८ आचार्यप्रवर श्री आत्माराम जी महाराज को ही है, जिन की असीम कृपादृष्टि तथा आशीर्वाद से यह महान कार्य सम्पन्न हो पाया है, तथापि मुनि श्री जी के प्रेमभरे आग्रह से मैंने भी इसके सशोधन एव सम्पादन मे यथाशक्ति भाग लिया है। सशोधक का स्थान तो बहुत ऊंचा होता है, जिसके लिए मै अपने को योग्य नहीं पाता हू, परन्तु इस बात का अवश्य हर्ष है, कि इस कारण आगमसेवा का सौभाग्य मुझे भी प्राप्त हुआ।

प्रस्तुत श्री विपाकसूत्र कर्मवाद से सम्बन्ध रखता है, और कर्मतत्त्व का निरूपण इस मे कथानकों के द्वारा किया गया है। इस सूत्र के परिशीलन से मुझे ऐसा अनुभव हुआ है कि इस में वर्णित कई एक कथाओं का सकलन एक कठिन कार्य है। फिर भी इस ओर अनुवादक मुनि श्री जी ने जहा अधिक से अधिक ध्यान दिया है, वहा मैंने भी इसे यथाशक्य अपनी दृष्टि से ओझल नहीं होने दिया। भाषा, भाव और सङ्कलन आदि की अपेक्षा से इसे विशुद्ध बनाने के लिये पूरा २ प्रयास किया गया, फिर भी इस विशालकाय शास्त्र में त्रुटियो का रह जाना असम्भव नहीं, अत अपनी स्खलनाओं के लिये वाचकवृन्द से विनम्र क्षमायाचना करता हुआ मै अपनी सक्षिप्त विज्ञप्ति को समाप्त करता हू।

मुनि हेमचन्द्र.



# स्वाध्याय

जैनशास्त्रों के पर्यालोचन से पता चलता है कि अध्यात्म जगत में स्वाध्याय भी अपना एक विशिष्ट स्थान रखता है। इस की महिमा के परिचायक अनेकानेक पद जैनागमों में यत्र तत्र उपलब्ध होते हैं। आत्मिक ज्ञानज्योति को आवृत करने वाले *ज्ञानावरणीय कर्म का इस को नाशक बता कर आधिभौतिक, दैहिक तथा दैविक इन सभी दुःखों** का इसे विमोक्ता बतलाया है। साराश यह है कि स्वाध्याय की उपयोगिता एवं महानता को जैनागमों में विभिन्न पद्धतियों से वर्णित किया गया है।

यह ठीक है कि स्वाध्याय द्वारा मानव आत्मविकास कर सकता है और वह इस मानव को परम्परया जन्म मरण के भीषण दुःखजाल से छुटकारा दिलाकर परम साध्य निर्वाण पद को उपलब्ध करवा देता है, परन्तु यह (स्वाध्याय) विधिपूर्वक होना चाहिए, विधिपूर्वक किया हुआ स्वाध्याय ही इष्टसिद्धि का कारण बनता है। यदि विधिशून्य स्वाध्याय होगा तो वह ***अनिष्ट का कारण भी बन सकता है। इस लिए शास्त्रों का स्वाध्याय करने से पूर्व उस की विधि अर्थात् उस के पठनीय समय असमय का बोध अवश्य प्राप्त कर लेना चाहिए।

श्री स्थानांगसूत्र में अस्वाध्यायकाल का बड़ा सुन्दर विवेचन किया गया है। वहां बत्तीस अस्वाध्याय लिखे हैं। दश आकाशसम्बन्धी, दश औदारिकसम्बन्धी, चार महा प्रतिपदा, चार महाप्रतिपदाओं के पूर्व की पूर्णिमाएं और चार सन्ध्याएं, ये ३२ अस्वाध्याय हैं। तात्पर्य यह है कि इन में शास्त्रों का स्वाध्याय नहीं करना चाहिए। अन्य ग्रन्थों में अस्वाध्यायकाल के सम्बन्ध में कुछ मतभेद भी पाया जाता है परन्तु विस्तारभय से प्रस्तुत में उसका वर्णन नहीं किया जा रहा है। प्रस्तुत में तो हमें श्री स्थानांगसूत्र के आधार पर ही बत्तीस अस्वाध्यायों का विवेचन करना है। अस्तु, बत्तीस अस्वाध्यायों का नामनिर्देशपूर्वक संक्षिप्त परिचय निम्नोक्त है—

(१) उल्कापात—आकाश से रेखा वाले तेजःपुञ्ज का गिरना, अथवा पीछे से रेखा एवं प्रकाश वाले तारे का टूटना उल्कापात कहलाता है। उल्कापात होने पर एक प्रहर तक सूत्र की अस्वाध्याय रहती है।

---

* सज्झाएणं भंते ! जीवे किं जणयइ ? सज्झाएणं जीवे नाणावरणिज्जं कम्मं खवेइ। (उत्तराध्ययन सूत्र अ० २९, सूत्र १८)

** सज्झाए वा सव्वदुक्खविमोक्खणे— (उत्तराध्ययनसूत्र अ० २६)

*** अस्वाध्यायकाल में स्वाध्याय करने से होने वाली हानि को टीकाकार महानुभाव के शब्दों में—एतेषु स्वाध्यायं कुर्वतां क्षुद्रदेवता छलनं करोति—इन शब्दों में कहा जा सकता है। इन शब्दों का भाव इतना ही है कि अस्वाध्यायकाल में स्वाध्याय करने से कोई क्षुद्र देवता पढ़ने वाले को पीडित कर सकता है।

(२) **दिग्दाह**—किसी एक दिशा-विशेष में मानो बड़ा नगर जल रहा हो, इस प्रकार ऊपर की ओर प्रकाश दिखाई देना और नीचे अन्धकार मालूम होना, दिग्दाह कहलाता है। दिग्दाह के होने पर एक प्रहर तक अस्वाध्याय रहती है।

(३) **गर्जित**—बादल गर्जने पर दो प्रहर तक शास्त्र की स्वाध्याय नहीं करनी चाहिए।

(४) **विद्युत्**—बिजली चमकने पर एक प्रहर तक शास्त्र की स्वाध्याय करने का निषेध है।

आर्द्रा से स्वाति नक्षत्र तक अर्थात् वर्षा ऋतु में गर्जित और विद्युत् की अस्वाध्याय नहीं होती, क्योंकि वर्षाकाल में ये प्रकृतिसिद्ध-स्वाभाविक होते हैं।

(५) **निर्घात**—बिना बादल वाले आकाश में व्यन्तरादिकृत गर्जना की प्रचण्ड ध्वनि को निर्घात कहते हैं। निर्घात होने पर एक अहोरात्रि तक स्वाध्याय नहीं करना चाहिए।

(६) **यूपक**—शुक्लपक्ष में प्रतिपदा, द्वितीया और तृतीया को सन्ध्या की प्रभा और चन्द्र की प्रभा का मिल जाना, यूपक है। इन दिनों में चन्द्र-प्रभा से आवृत होने के कारण सन्ध्या की समाप्ति मालूम नहीं होती। अतः तीनों दिनों में रात्रि के प्रथम प्रहर में स्वाध्याय करना निषिद्ध है।

(७) **यक्षादीप्त**—कभी कभी किसी दिशा-विशेष में बिजली सरीखा, बीचबीच में ठहर कर, जो प्रकाश दिखाई देता है उसे यक्षादीप्त कहते हैं। यक्षादीप्त होने पर एक प्रहर तक स्वाध्याय नहीं करना चाहिए।

(८) **धूमिका**—कार्तिक से ले कर माघ मास तक का समय मेघों का गर्भमास कहा जाता है। इस काल में जो धूम्र वर्ण की सूक्ष्म जलरूप धूंवर पड़ती है, वह धूमिका कहलाती है। यह धूमिका कभी कभी अन्य मासों में भी पड़ा करती है। धूमिका गिरने के साथ ही सभी वस्तुओं को जल-क्लिन्न कर देती है। अतः यह जब तक गिरती रहे, तब तक स्वाध्याय नहीं करना चाहिए।

(९) **महिका**—शीत काल में जो श्वेत वर्ण की सूक्ष्म जलरूप धूंवर पड़ती है, वह महिका कहलाती है। यह भी जब तक गिरती रहे, तब तक अस्वाध्याय रहता है।

(१०) **रज-उद्घात**—वायु के कारण आकाश में जो चारों ओर धूल छा जाती है, उसे रजउद्घात कहते हैं। रजउद्घात जब तक रहे, तब तक स्वाध्याय नहीं करना चाहिए।

ये दश आकाशसम्बन्धी अस्वाध्याय हैं।

(११-१३) **अस्थि, मांस और रक्त**—पञ्चेन्द्रिय तिर्यञ्च के अस्थि मांस और रक्त यदि साठ हाथ के अन्दर हों तो सम्भवकाल से तीन प्रहर तक स्वाध्याय करना मना है। यदि साठ हाथ के अन्दर बिल्ली वगैरह चूहे आदि को मार डाले तो एक दिन-रात अस्वाध्याय रहता है।

इसी प्रकार मनुष्यसम्बन्धी अस्थि, मांस और रक्त का अस्वाध्याय भी समझना चाहिए। अन्तर केवल इतना ही है कि इन का अस्वाध्याय सौ हाथ तक तथा एक दिन-रात का होता है। स्त्रियों के मासिक धर्म का अस्वाध्याय तीन दिन का एवं बालक और बालिकाओं के जन्म का क्रमशः सात और आठ दिन का माना गया है।

